- **महीधरः**—पुं०—मही-धरः—-—पहाड़
- **महीधरः**—पुं०—मही-धरः—-—विष्णु का विशेषण
- **महीध्रः**—पुं०—मही-ध्रः—-—पहाड़
- **महीध्रः**—पुं०—मही-ध्रः—-—विष्णु का विशेषण
- **महीनाथः**—पुं०—मही-नाथः—-—राजा
- **महीपः**—पुं०—मही-पः—-—राजा
- **महीपतिः**—पुं०—मही-पतिः—-—राजा
- **महीभुज्**—पुं०—मही-भुज्—-—राजा
- **महीमघवन्**—पुं०—मही-मघवन्—-—राजा
- **महीमहेन्द्रः**—पुं०—मही-महेन्द्रः—-—राजा
- **महीपुत्रः**—पुं०—मही-पुत्रः—-—मंगलग्रह
- **महीपुत्रः**—पुं०—मही-पुत्रः—-—नरकासुर का विशेषण
- **महीसुतः**—पुं०—मही-सुतः—-—मंगलग्रह
- **महीसुतः**—पुं०—मही-सुतः—-—नरकासुर का विशेषण
- **महीसूनुः**—पुं०—मही-सूनुः—-—मंगलग्रह
- **महीसूनुः**—पुं०—मही-सूनुः—-—नरकासुर का विशेषण
- **महीपुत्री**—स्त्री०—मही-पुत्री—-—सीता का एक विशेषन
- **महीसुता**—स्त्री०—मही-सुता—-—सीता का एक विशेषन
- **महीप्रकम्पः**—पुं०—मही-प्रकम्पः—-—भूचाल
- **महीप्ररोहः**—पुं०—मही-प्ररोहः—-—वृक्ष
- **महीरुह्**—पुं०—मही-रुह्—-—वृक्ष
- **महीरुहः**—पुं०—मही-रुहः—-—वृक्ष
- **महीप्राचीरम्**—नपुं०—मही-प्राचीरम्—-—समुद्र
- **महीप्रावरः**—पुं०—मही-प्रावरः—-—समुद्र
- **महीभर्तृ**—पुं०—मही-भर्तृ—-—राजा
- **महीभृत्**—पुं०—मही-भृत्—-—पहाड़
- **महीभृत्**—पुं०—मही-भृत्—-—राजा, प्रभु

- **महीलता**—स्त्री°—मही-लता—-—केंचुआ
- **महीसुरः**—पुं°—मही-सुरः—-—ब्राह्मण
- **महीयस्**—वि°—-—म° अ°, महत् + ईयसुन्—अपेक्षाकृत बड़ा, विशाल, अपेक्षाकृत अधिक शक्तिशाली भारी या महत्वपूर्ण अधिक ताकतवर, मजबूत पुं° महामना, उदारचेता
- **महीला**—स्त्री°—-— = महिला, पृषो° साधुः—स्त्री, नारी
- **महेला**—स्त्री°—-— = महिला, पृषो° साधुः—स्त्री, नारी
- **मा**—अव्य°—-—मा + क्विप्—प्रतिषेधबोधक अव्यय, (नकारात्मक विरलतः) प्रायः लोट् लकार की क्रिया के साथ जुड़ा हुआ
- **मा**—अव्य°—-—-—लुङ् लकार की क्रिया के साथ जबकि उसके आगम 'अकार' का लोप भी हो जाता हैं
- **मा**—अव्य°—-—-—लङ् लकार की क्रिया के साथ भी (यहाँ भी आगम 'अकार' का लोप हो जाता हैं
- **मा**—अव्य°—-—-—लृट् लकार या विधिलिङ् की क्रिया के साथ भी, 'ऐसा न हो कि ' 'ऐसा नहीं कि' अर्थ को प्रकट करने में
- **मा**—अव्य°—-—-—जब अभिशाप अभिप्रेत हो तो शत्रन्त (वर्तमानकालिक विशेषण) के रुप में प्रयुक्त
- **मा**—अव्य°—-—-—संभावनार्थक कर्मवाच्यप्रत्ययांत क्रियाओं के साथ-मैव प्राथ्यर्म्,मा कभी-कभी बिना किसी क्रिया की उपेक्षा किये प्रयुक्त होता हैं-मा तावत् 'अरे ऐसा मत (कहो) मा मैवम् मा नामरक्षिणः @ मृच्छ° ३, 'कहीं कोई पुलिस का आदमी न हों' दे° नाम के अन्तर्गत। कभी-कभी 'मा' के बाद 'स्म' लगा दिया जाता हैं, और उस समय क्रिया में लङ् य लुङ् लकार का प्रयोग होता हैं तथा आगम 'अकार' का लोप हो जाता हैं, विधिलिङ् के सा प्रयोग विरलता देखा जाता हैं
- **मा**—स्त्री°—-—मा + क + टाप्—धन की देवी लक्ष्मी
- **मा**—स्त्री°—-—-—माता
- **मा**—स्त्री°—-—-—माप
- **मापः**—पुं°—मा-पः—-—विष्णु का विशेषण
- **मापतिः**—पुं°—मा-पतिः—-—विष्णु का विशेषण
- **मा**—अदा° पर°, जुहो°, दिवा° आ° <माति>, <मिमीते>, <मीयते>, <मित> —-—-—मापना
- **मा**—अदा° पर°, जुहो°, दिवा° आ° <माति>, <मिमीते>, <मीयते>, <मित> —-—-—नापतोल करना, चिह्न लगाना, सीमांकन करना
- **मा**—अदा° पर°, जुहो°, दिवा° आ° <माति>, <मिमीते>, <मीयते>, <मित> —-—-—(डील डौल में) तुलना करना, किसी भी मापदण्ड से मापना
- **मा**—अदा° पर°, जुहो°, दिवा° आ° <माति>, <मिमीते>, <मीयते>, <मित> —-—-—अन्दर होना, अन्दर स्थान ढूंढना, युक्त या सहित होना
- **मा**—अदा° पर°, जुहो°, दिवा° आ°, प्रेर°<मापयति>,<मापयते>—-—-—मपवाना, नाप करवाना
- **मा**—अदा° पर°, जुहो°, दिवा° आ°, इच्छा° <मित्सति>, <मित्सते>—-—-—मापने की कामना करना
- **अनुमा**—अदा° पर°, जुहो°, दिवा° आ°—अनु-मा—-—अनुमान लगाना, घटाना (कुछ कारणों के आधार पर) धूमादग्निमनुमाय -तर्क°, @ कु° २। २५, अन्दाज लगाना, अटकल लगाना

- **अनुमा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—अनु-मा—-—समाधान करना, पुनर्मिलित करना
- **उपमा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—उप-मा—-—तुलना करना, समानता करना
- **निर्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—निस्-मा—-—बनाना, सृजन करना, अस्तित्व में लाना
- **निर्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—निस्-मा—-—(क) बनाना, रुप बनाना, संरचना करना
- **निर्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—निस्-मा—-—(ख) बसाना (नगर पुर आदि) नई बस्ती बसाना
- **निर्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—निस्-मा—-—उत्पन्न करना, पैदा करना
- **निर्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—निस्-मा—-—रचना करना, लिखना
- **निर्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—निस्-मा—-—तैयार करना, निर्माण करना
- **परिमा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—परि-मा—-—मापना
- **परिमा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—परि-मा—-—माप कर निशाना लगाना, सीमांकन करना
- **प्रमा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—प्र-मा—-—मापना
- **प्रमा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—प्र-मा—-—सिद्ध करना, स्थापित करना, प्रदर्शित करना
- **सम्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—सम्-मा—-—मापना
- **सम्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—सम्-मा—-—समान बनाना, बराबर-बराबर करना
- **सम्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—सम्-मा—-—समानता करना, तुलना करना
- **सम्मा**—अदा॰ पर॰, जुहो॰, दिवा॰ आ॰—सम्-मा—-—युक्त या सहित होना
- **मांस्**—नपुं॰—-—?—मांस
- **मांसम्**—नपुं॰—-—मन् + स दीर्घश्च—मांस, गोश्त
- **मांसम्**—नपुं॰—-—-—मछली का मांस
- **मांसम्**—नपुं॰—-—-—फल का गूदा
- **मांसः**—पुं॰—-—-—कीड़ा
- **मांसः**—पुं॰—-—-—मांस बेचने वाली एक वर्ण संकर जाति
- **मांसाद्**—वि॰—मांसम्-अद्—-—मांस खाने वाला, आमिषभोजी (जैसे कि एक जानवर)
- **मांसाद**—वि॰—मांसम्-अद—-—मांस खाने वाला, आमिषभोजी (जैसे कि एक जानवर)
- **मांसादिन्**—वि॰—मांसम्-आदिन्—-—मांस खाने वाला, आमिषभोजी (जैसे कि एक जानवर)
- **मांसभक्षक**—वि॰—मांसम्-भक्षक—-—मांस खाने वाला, आमिषभोजी (जैसे कि एक जानवर)
- **मांसार्गलः**—पुं॰—मांसम्-अर्गलः—-—मांस का टुकड़ा जो मुँह से नीचे लटकता हैं

- **मांसार्गलम्**—नपुं°—मांसम्-अर्गलम्—-—मांस का टुकड़ा जो मुँह से नीचे लटकता हैं
- **मांसाशनम्**—नपुं°—मांसम्-अशनम्—-—मांस खाना
- **मांसाहारः**—पुं°—मांसम्-आहारः—-—पाशव भोजन
- **मांसोपजीविन्**—पुं°—मांसम्-उपजीविन्—-—माँस बेचने वाला
- **मांसौदनः**—पुं°—मांसम्-ओदनः—-—मछली का भोजन
- **मांसौदनः**—पुं°—मांसम्-ओदनः—-—मांस के साथ पकाये हुए चावल
- **मांसकारि**—नपुं°—मांसम्-कारि—-—रक्त
- **मांसग्रन्थिः**—पुं°—मांसम्-ग्रन्थिः—-—मांस की गिल्टी
- **मांसजम्**—नपुं°—मांसम्-जम्—-—चर्बी, वसा
- **मांसतेजस्**—नपुं°—मांसम्-तेजस्—-—चर्बी, वसा
- **मांसद्राविन्**—पुं°—मांसम्-द्राविन्—-—खटमिट्ठा चोका, खट्टी भाजी
- **मांसनिर्यासः**—पुं°—मांसम्-निर्यासः—-—शरीर के बाल
- **मांसपिटकः**—पुं°—मांसम्-पिटकः—-—मांस की टोकरी, मांस का ढेर
- **मांसकम्**—नपुं°—मांसम्-कम्—-—मांस की टोकरी, मांस का ढेर
- **मांसपित्तम्**—नपुं°—मांसम्-पित्तम्—-—हड्डी
- **मांसपेशी**—स्त्री°—मांसम्-पेशी—-—पुट्ठा
- **मांसपेशी**—स्त्री°—मांसम्-पेशी—-—मांस का टुकड़ा
- **मांसपेशी**—स्त्री°—मांसम्-पेशी—-—आठ से चौदह दिन तक के गर्भ का विशेषण
- **मांसभेत्तृ**—वि°—मांसम्-भेत्तृ—-—मांस काटने वाला
- **मांसभेदिन्**—वि°—मांसम्-भेदिन्—-—मांस काटने वाला
- **मांसयोनिः**—पुं°—मांसम्-योनिः—-—रक्त मांस से बना जीव
- **मांसविक्रयः**—पुं°—मांसम्-विक्रयः—-—मांस की बिक्री
- **मांससारः**—पुं°—मांसम्-सारः—-—चर्बी, वसा
- **मांसस्नेहः**—पुं°—मांसम्-स्नेहः—-—चर्बी, वसा
- **मांसहासा**—स्त्री°—मांसम्-हासा—-—खाल, चमड़ा
- **मांसल**—वि°—-—मांस + लच्—मांस से भरा हुआ
- **मांसल**—वि°—-—मांस + लच्—पुट्ठेदार, मोटा ताजा, बलवान्, हृष्टपुष्ट

- **मांसल**—वि०—-—मांस + लच्—स्थूलकाय, मजबूत, शक्तिशाली
- **मांसल**—वि०—-—मांस + लच्—(ध्वनि की भांति) गहरा
- **मांसल**—वि०—-—मांस + लच्—महाकाय, हट्टाकट्टा
- **मांसिकः**—पुं०—-—मांसं पण्यमस्य ठक्—कसाई, मांस विक्रेता
- **माकन्दः**—पुं०—-—मा + किप् माः परिमितः सुघटितः कन्द इव फलं अस्य—आम का पेड़
- **माकन्दी**—स्त्री०—-—-—आँवले का पेड़
- **माकन्दी**—स्त्री०—-—-—पीला चन्दन
- **माकन्दी**—स्त्री०—-—-—गंगा के किनारे स्थित एक नगर का नाम
- **माकर**—वि०—-—मकर + अण्—मगरमच्छ से संबद्ध, माघ मास से संबद्ध
- **माकरी**—स्त्री०—-—मकर + अण्—मगरमच्छ से संबद्ध, माघ मास से संबद्ध
- **माकरन्द**—वि०—-—मकरन्द + अण्—फूलों के रस से प्राप्त या, पुष्प रस से संबद्ध, शहद से भरा हुआ, मधुमिश्रित
- **माकरन्दी**—स्त्री०—-—मकरन्द + अण्—फूलों के रस से प्राप्त या, पुष्प रस से संबद्ध, शहद से भरा हुआ, मधुमिश्रित
- **माकलिः**—पुं०—-—-—इन्द्र का सारथि मातलि
- **माकलिः**—पुं०—-—-—चन्द्रमा
- **माक्षिक**—वि०—-—मक्षिकाभिः संभृत्यः कृतम्- अण् पक्षे नि० दीर्घः—मधुमक्खियों से उत्पन्न या प्राप्त
- **माक्षीक**—वि०—-—मक्षिकाभिः संभृत्यः कृतम्- अण् पक्षे नि० दीर्घः—मधुमक्खियों से उत्पन्न या प्राप्त
- **माक्षिकी**—स्त्री०—-—मक्षिकाभिः संभृत्यः कृतम्- अण् पक्षे नि० दीर्घः—मधुमक्खियों से उत्पन्न या प्राप्त
- **माक्षिकम्**—नपुं०—-—-—मधु
- **माक्षिकम्**—नपुं०—-—-—मधु की भांति एक खनिज पदार्थ
- **माक्षिकाश्रयम्**—नपुं०—माक्षिक-आश्रयम्—-—मोम
- **माक्षिकाजम्**—नपुं०—माक्षिक-जम्—-—मोम
- **माक्षिकफलः**—पुं०—माक्षिक-फलः—-—एक प्रकार का नारियल
- **माक्षिकशर्करा**—स्त्री०—माक्षिक-शर्करा—-—कन्दयुक्त खांड
- **मागध**—वि०—-—मगध + अण्—मगध देश में रहने वाला, या उससे संबद्ध, या मगध के अधिवासि
- **मागधी**—स्त्री०—-—मगध + अण्—मगध देश में रहने वाला, या उससे संबद्ध, या मगध के अधिवासि
- **मागधः**—पुं०—-—-—मगध का राजा

- **मागधः**—पुं°———-—एक मिश्रजाति (कहा जाता है कि यह जाति वैश्य पिता और क्षत्रिय माता की संतान, इस जाति का कर्तव्य कर्म व्यावसायिक भाटों का कार्य हैं)
- **मागधः**—पुं°———-—चारण या बन्दीजन
- **मागधाः**—पुं°———-—मगध के अधिवासी
- **मागधी**—स्त्री°———-—मगध देश की राजकुमारी
- **मागधी**—स्त्री°———-—मागधी भाषा, चार मुख्य प्राकृतों में से एक
- **मागधी**—स्त्री°———-—बड़ी पीपल
- **मागधी**—स्त्री°———-—सफेद जीरा
- **मागधी**—स्त्री°———-—परिष्कृत खांड
- **मागधी**—स्त्री°———-—एक प्रकार की चमेली
- **मागधी**—स्त्री°———-—छोटी इलायची
- **मागधा**—स्त्री°—-—मागध + टाप्—बड़ी पीपल
- **मागधिका**—स्त्री°—-—मागध + ठक् + टाप्—बड़ी पीपल
- **मागधिकः**—पुं°—-—मगध + ठक्—मगध का राजा
- **माघः**—पुं°—-—मघानक्षत्रयुक्ता पौर्णमासी माघी साऽत्र मासे अण्—चान्द्रवर्ष के एक महीने का नाम (यह जनवरी-फरवरी मास में आता हैं
- **माघः**—पुं°———-—एक कवि का नाम जिसने शिशुपालवध या महकाव्य की रचना की (कवि ने शि° २०।८०-८४ में अपने कुल का वर्णन इस प्रकार किया हैं-श्रीशब्दरम्यकृतसर्गसमाप्तिलक्ष्मलक्ष्मीपतेश्चरितकीर्तनचारु माघः तस्यात्मजः सुकविकीर्तिदुराशयादः काव्यं व्यधत्त शिशुपालवधामिधानम्)
- **माघी**—स्त्री°———-—माघ मास की पूर्णिमा
- **माघमा**—स्त्री°———-—मादा केकड़ा
- **माघवत**—वि°—-—मघवत् + अण्—इन्द्र से संबन्ध रखने वाला
- **माघवती**—स्त्री°—-—मघवत् + अण्—इन्द्र से संबन्ध रखने वाला
- **माघवती**—स्त्री°———-—पूर्वदिशा
- **माघवतचापम्**—नपुं°—माघवत-चापम्—-—इन्द्रधनुष
- **माघवन**—वि°—-—मघवन् + अण्—इन्द्र से शासित या संबद्ध
- **माघवनी**—स्त्री°—-—मघवन् + अण्—इन्द्र से शासित या संबद्ध
- **माघ्यम्**—नपुं°—-—माघे जातम् - माघ + यत्—कुन्द लता का फूल
- **माङ्क्ष्**—भ्वा° पर° <मांक्षति>———-—कामना करना, इच्छा करना, लालसा करना

- **माङ्गलिक**—वि०—–—मंगल + ठक्—शुभ, मंगलसूचक, भाग्यवान
- **माङ्गलिक**—वि०—–—–—सौभाग्यशाली
- **माङ्गलिकी**—स्त्री०—–—मंगल + ठक्—शुभ, मंगलसूचक, भाग्यवान
- **माङ्गलिकी**—स्त्री०—–—–—सौभाग्यशाली
- **माङ्गल्य**—वि०—–—मङ्गल + ष्यञ्—शुभ, सौभाग्यसूचक
- **माङ्गल्यम्**—नपुं०—–—–—मांगलिकता, समृद्धि, कल्याण, सौभाग्य
- **माङ्गल्यम्**—नपुं०—–—–—आशीर्वाद, शुभकामना
- **माङ्गल्यम्**—नपुं०—–—–—पर्व, त्यौहार, कोई भी शुभ कृत्य
- **माङ्गल्यमृदङ्गः**—पुं०—माङ्गल्य-मृदङ्गः—–—शुभ अवसरों पर बजाया जाने वाला ढोल
- **माचः**—पुं०—–—मा + अच् + क—सड़क, मार्ग
- **माचलः**—पुं०—–—मा + चल + अच्—चोर, लुटेरा
- **माचलः**—पुं०—–—–—मगरमच्छ
- **माचिका**—स्त्री०—–—मा + अञ्च् + क + कन् + टाप्, इत्वम्—मक्खी
- **माञ्जिष्ठ**—वि० —–—मञ्जिष्ठया रक्तम् अण्—मजीठ की भांति लाल
- **माञ्जिष्ठी**—स्त्री०—–—मञ्जिष्ठया रक्तम् अण्—मजीठ की भांति लाल
- **माञ्जिष्ठम्**—नपुं०—–—–—लाल रंग
- **माञ्जिष्ठिक**—वि०—–—मञ्जिष्ठा + ठक्—मजीठ की रंग से रंगी हुई
- **माठरः**—पुं०—–—मठ् + अरन्, ततः अण्—व्यास का नाम
- **माठरः**—पुं०—–—–—ब्राह्मण
- **माठरः**—पुं०—–—–—शौंडिक, कलवार, शराब खींचने वाला
- **माठरः**—पुं०—–—–—सूर्य का एक सेवक
- **माठी**—स्त्री०—–—–—कवच, जिरहबख्तर
- **माडः**—पुं०—–—–—विशेष जाति का एक वृक्ष
- **माडः**—पुं०—–—–—तोल, माप
- **माढिः**—स्त्री०—–—माह् + क्तिन्—किसलय (जो अभी खुला न हों)
- **माढिः**—स्त्री०—–—–—सम्मान करना
- **माढिः**—स्त्री०—–—–—उदासी,खिन्नता

- **माढिः**—स्त्री०———–—निर्धनता
- **माढिः**—स्त्री०———–—क्रोध
- **माढिः**—स्त्री०———–—वस्त्र की किनारी या झालर (घोट)
- **माढिः**—स्त्री०———–—दुहरा दाँत
- **माणवः**—पुं०—-—मणोतपत्यम् अण्, अल्पार्थे णत्वम्—लड़का,बालक, छोकरा, बच्चा
- **माणवः**—पुं०—-—-—छोटा मनुष्य, मुण्डा (तिरस्कार सूचक)
- **माणवः**—पुं०———–—सोलह (बीस) लड़ियों की मोतियों की माला
- **माणवकः**—पुं०—-—मानव + कन्—लड़का, बालक, बच्चा, छोकरा (प्रायः तिरस्कारसूचक के रुप में प्रयुक्त
- **माणवकः**—पुं०———–—छोटा मनुष्य, बौना, मुण्डा
- **माणवकः**—पुं०———–—मूर्ख व्यक्ति
- **माणवकः**—पुं०———–—छात्र धर्मशास्त्र पढ़ने वाला, विधार्थी
- **माणवकः**—पुं०———–—सोलह (या बीस) लड़ियों की मोतियों की माला
- **माणवीन**—वि०—-—मावस्येदं खञ्—बालको जैसा, बच्चों जैसा
- **माणव्यम्**—नपुं०—-—माणवानां समूहः यत्—बच्चों या छोकरों की टोली
- **माणिका**—स्त्री०——मान् + घञ् नि० णत्वम् + कन् + टाप् इत्वम्—एक विशेष बाट (आठ पल वजन के बराबर) या तोल
- **माणिक्यम्**—नपुं०——मणि + कन् + ष्यञ्—लाल
- **माणिक्या**—स्त्री०—-—माणिक्य + टाप्—छिपकली
- **माणिबन्धम्**—नपुं०—-—मणिबन्ध + अण्—सेंधा नमक
- **माणिमन्थम्**—नपुं०——मणिमन्थ + अण्—सेंधा नमक
- **माण्डनिक**—वि०——मण्डन + ठक्—किसी प्रान्त पर शासन करने वाला या उससे सम्बन्ध रखने वाला
- **माण्डनिकी**—स्त्री०——मण्डन + ठक्—किसी प्रान्त पर शासन करने वाला या उससे सम्बन्ध रखने वाला
- **माण्डनिकः**—पुं०———–—प्रान्त का शासक या राज्यपाल
- **मातङ्गः**—पुं०——मतङ्गस्य मुनेरयम् अण्—हाथी
- **मातङ्गः**—पुं०———–—नीचतम जाति का पुरुष, चाण्डाल
- **मातङ्गः**—पुं०———–—किरात, भील, पहाड़ी या बर्बर
- **मातङ्गः**—पुं०———–—(समास के अन्त में ) कोई भी सर्वोत्तम वस्तु
- **मातङ्गदिवाकरः**—पुं०—मातङ्ग-दिवाकरः——एक कवि का नाम

- **मातङ्गनक्रः**—पुं°—मातङ्ग-नक्रः—-—हाथी जैसा विशाल मगरमच्छ
- **मातरिपुरुषः**—पुं°—-—अलुक् समास—‘वह जो घर में अपनी माता के सामने ही अपनी शूरवीरता जताता हो’ डरपोक, कायर, शेखीखोरा, बुजदिल
- **मातरिश्वन्**—पुं°—-—मांतरि अन्तरिक्ष श्वयति वर्धते श्विकनिन् डिच्च, अलुक् स०—वायु
- **मातलिः**—पुं°—-—मतलस्यापत्यं पुमान्-मतल + इञ्—इन्द्र के सारथि का नाम
- **मातलिसारथिः**—पुं°—मातलि-सारथिः—-—इन्द्र का विशेषण
- **माता**—स्त्री°—-—मान् पूजायां तृच् न लोपः—माता, माँ
- **मातामहः**—पुं°—-—मातृ + डामहच्—नाना
- **मातामहौ**—पुं°—-—-—नाना-नानी
- **मातामही**—स्त्री°—-—-—नानी
- **मातिः**—स्त्री°—-—मा + क्तिन्—माप
- **मातिः**—स्त्री°—-—-—चिन्तन, विचार, प्रत्यय
- **मातुलः**—पुं°—-—मातुर्भ्राता- मातृ + डलुच्—मामा
- **मातुलः**—पुं°—-—-—धतूरे का पौधा
- **मातुलः**—पुं°—-—-—एक प्रकार का साँप
- **मातुलपुत्रकः**—पुं°—मातुलः-पुत्रकः—-—मामा का बेटा
- **मातुलपुत्रकः**—पुं°—मातुलः-पुत्रकः—-—धतूरे का फूल
- **मातुलङ्गः**—पुं°—-—-—एक प्रकार का नींबू का वृक्ष
- **मातुला** —स्त्री°—-—मातुल + टाप्—मामी, मामा की पत्नी
- **मातुला** —स्त्री°—-—मातुल + टाप्—पटसन
- **मातुली**—स्त्री°—-—मातुल + ङीष्—मामी, मामा की पत्नी
- **मातुली**—स्त्री°—-—मातुल + ङीष्—पटसन
- **मातुलानी**—स्त्री°—-—मातुल +ङीष्, आनुक् च—मामी, मामा की पत्नी
- **मातुलानी**—स्त्री°—-—मातुल +ङीष्, आनुक् च—पटसन
- **मातुलिङ्गः**—पुं°—-—मातुल + गम् + खच्, पृषो° साधुः—एक प्रकार का नींबू का वृक्ष
- **मातुलुङ्गः**—पुं°—-—मातुल + गम् + खच्, पृषो° साधुः—एक प्रकार का नींबू का वृक्ष
- **मातुलिङ्गम्**—नपुं°—-—-—नींबू का वृक्ष फल, चकोतरा
- **मातुलुङ्गम्**—नपुं°—-—-—नींबू का वृक्ष फल, चकोतरा

- **मातुलेयः**—पुं°—-—मातुल + छ—मामा का पुत्र
- **मातुलेयी**—स्त्री°—-—मातुली + ढक् वा—मामा का पुत्र
- **मातृ**—स्त्री°—-—मान् पूजायां तृच् न लोपः—माँ, माता
- **मातृ**—स्त्री°—-—-—माता (आदर तथा वात्सल्य सूचक)
- **मातृ**—स्त्री°—-—-—गाय
- **मातृ**—स्त्री°—-—-—लक्ष्मी का विशेषण
- **मातृ**—स्त्री°—-—-—दुर्गा का विशेषण
- **मातृ**—स्त्री°—-—-—अन्तरिक्ष, आकाश
- **मातृ**—स्त्री°—-—-—पृथ्वी
- **मातृ**—स्त्री°—-—-—देव-माता
- **मातरः**—स्त्री°ब° व°—-—-—देव माताओं का विशेषण, जो शिव की परिचारिका कही जाती हैं परन्तु बहुधा स्कन्द की परिचर्या में लिप्त रहती हैं (ये गिनती में आठ हैं- ब्राह्मी, माहेश्वरी, चंडी, वाराही, वैष्णवी तथा कौमारी चैव चामुंडा चर्चिकेत्यष्टमातरः। कुछ के मत में वह केवल सात हैं- ब्राह्मी माहेश्वरी चैव कौमारी वैष्णवी तथा माहेन्द्री चैव वाराही चामुंडा सप्त मातरः। कुछ लोग इनकी संख्या १६ तक बतलाते हैं)
- **मातृकेशटः**—पुं°—मातृ-केशटः—-—मामा
- **मातृगणः**—पुं°—मातृ-गणः—-—देव माताओं का समूह
- **मातृगन्धिनी**—स्त्री°—मातृ-गन्धिनी—-—विपरीत स्वभाव वाली माता
- **मातृगामिन्**—पुं°—मातृ-गामिन्—-—माता के साथ गमन करने वाला
- **मातृगोत्रम्**—नपुं°—मातृ-गोत्रम्—-—मातृकुल
- **मातृघातः** —पुं°—मातृ-घातः —-—माता की हत्या करने वाला
- **मातृघातकः**—पुं°—मातृ-घातकः—-—माता की हत्या करने वाला
- **मातृघातिन्**—पुं°—मातृ-घातिन्—-—माता की हत्या करने वाला
- **मातृघ्नः**—पुं°—मातृ-घ्नः—-—माता की हत्या करने वाला
- **मातृघातुकः**—पुं°—मातृ-घातुकः—-—मातृहन्ता
- **मातृघातुकः**—पुं°—मातृ-घातुकः—-—इन्द्र का विशेषण
- **मातृचक्रम्**—नपुं°—मातृ-चक्रम्—-—देव माताओं का समूह
- **मातृदेव**—वि°—मातृ-देव—-—जो माता को ही अपना देवता मानता हैं, माता को देवता की भांति पूजने वाला
- **मातृनन्दनः**—पुं°—मातृ-नन्दनः—-—कार्तिकेय का विशेषण

- **मातृपक्ष**—वि॰—मातृ-पक्ष—-—मातृकुल से संबद्ध
- **मातृपक्षः**—पुं॰—मातृ-पक्षः—-—मामा, नाना आदि
- **मातृपितृ**—द्वि॰ व॰—मातृ-पितृ—-—माता-पिता
- **मातृपुत्रौ**—पुं॰—मातृ-पुत्रौ—-—मां और बेटा
- **मातृपूजनम्**—नपुं॰—मातृ-पूजनम्—-—देवमातृकाओं का पूजा
- **मातृबन्धुः**—पुं॰—मातृ-बन्धुः—-—मातृकुल के संबंधी
- **मातृबान्धवः**—पुं॰—मातृ-बान्धवः—-—मातृकुल के संबंधी
- **मातृमण्डलम्**—नपुं॰—मातृ-मण्डलम्—-—देवमातृकाओं का समूह
- **मातृमातृ**—स्त्री॰—मातृ-मातृ—-—पार्वती का विशेषण
- **मातृमुखः**—पुं॰—मातृ-मुखः—-—मूर्ख, व्यक्ति, भोंदू
- **मातृयज्ञः**—पुं॰—मातृ-यज्ञः—-—देवमातृकाओं के निमित्त किया गया यज्ञ
- **मातृवत्सलः**—पुं॰—मातृ-वत्सलः—-—कार्तिकेय का विशेषण
- **मातृस्वसृ**—स्त्री॰ —मातृ-स्वसृ—-—माता की बहन, मौसी
- **मातृस्वसेयः**—पुं॰—मातृ-स्वसेयः—-—माता की बहन का पुत्र
- **मातृस्वसेयी**—स्त्री॰—मातृ-स्वसेयी—-—मौसी की पुत्री
- **मातृक**—वि॰—-—मातृ + ठञ्—माता से आया हुआ, या उत्तराधिकार में प्राप्त
- **मातृक**—वि॰—-—-—माता संबंधी
- **मातृकः**—पुं॰—-—-—मामा
- **मातृका**—स्त्री॰—-—-—माता
- **मातृका**—स्त्री॰—-—-—दादी
- **मातृका**—स्त्री॰—-—-—धात्री, दाई
- **मातृका**—स्त्री॰—-—-—स्रोत, मूल
- **मातृका**—स्त्री॰—-—-—देवमातृका
- **मातृका**—स्त्री॰—-—-—अक्षरों में लिखे हुए कुछ रेखाचित्र जो जादू की शक्ति रखने वाले कहे जाते हैं
- **मातृका**—स्त्री॰—-—-—इस प्रकार प्रयुक्त की गई वर्णमाला
- **मात्र**—वि॰—-—मा + त्रन्—'इतनी माप का जितना कि' 'वहाँ तक पहुँचता हुआ जहाँ तक कि ' अर्थो को प्रकट करने के लिए संज्ञाओं के साथ जोड़ा जाने वाला प्रत्यय, जैसा कि उरुमात्री भित्तिः (इस अर्थ में समास के अन्त में 'मात्रा' शब्द का प्रयोग भी चिन्तनीय है, दे॰ नी॰)

- **मात्रा** —स्त्री°——मा + त्रन्—'इतनी माप का जितना कि' 'वहाँ तक पहुँचता हुआ जहाँ तक कि ' अर्थो को प्रकट करने के लिए संज्ञाओं के साथ जोड़ा जाने वाला प्रत्यय, जैसा कि उरुमात्री भित्तिः (इस अर्थ में समास के अन्त में 'मात्रा' शब्द का प्रयोग भी चिन्तनीय है, दे° नी°)
- **मात्री**—स्त्री°——मा + त्रन्—'इतनी माप का जितना कि' 'वहाँ तक पहुँचता हुआ जहाँ तक कि ' अर्थो को प्रकट करने के लिए संज्ञाओं के साथ जोड़ा जाने वाला प्रत्यय, जैसा कि उरुमात्री भित्तिः (इस अर्थ में समास के अन्त में 'मात्रा' शब्द का प्रयोग भी चिन्तनीय है, दे° नी°)
- **मात्रम्** —नपुं°————एक माप (चाहे वह लम्बाई, चौड़ाई, उँचाई की हो; चाहे डीलडौल, स्थान, दूरी या संख्या की हो, प्रयोग बहुधा समास के अन्त में
- **अङ्गुलिमात्रम्**—नपुं°————अंगुलि के बराबर चौड़ाई
- **किञ्चिन्मात्रं गत्वा**—पुं°————कुछ दूरी
- **कोशमात्रे**—नपुं°————एक कोस की दूरी पर
- **रेखामात्रमपि**—नपुं°————रेखा तक की चौड़ाई भी, इतनी चौड़ाई जितनी की एक रेखा की होती हैं
- **क्षणमात्रम्**—नपुं°————एक क्षण का अन्तराल
- **निमिषमात्रम्**—नपुं°————एक क्षण का अन्तराल
- **शतमात्रम्**—नपुं°————संख्या में सौ
- **गजमात्रम्**—नपुं°————इतना उँचा या बड़ा जितना कि हाथी तालमात्रं, यवमात्रम् आदि
- **गजमात्रम्**—नपुं°————किसी चीज का पूरा माप, वस्तुओं की पूर्ण समष्टि, राशि
- **गजमात्रम्**—नपुं°————किसी चीज का सामान्य माप, केवल एक बात का उससे अधिक नहीं, इसका अनुवाद प्रायः 'केवल', 'सिर्फ' या'भी' 'ही' आदि शब्दों से किया जाता हैं
- **मात्रा**—स्त्री°——मात्र + टाप्—माप
- **मात्रा**—स्त्री°————मापदंड, मापक, नियम
- **मात्रा**—स्त्री°————सही माप
- **मात्रा**—स्त्री°————माप की इकाई, एक फुट
- **मात्रा**—स्त्री°————क्षण
- **मात्रा**—स्त्री°————कण, अणु
- **मात्रा**—स्त्री°————भाग, अंश
- **मात्रा**—स्त्री°————अल्पांश, अल्प परिमाण, छोटी माप
- **मात्रा**—स्त्री°————अर्थ, महत्त्व
- **मात्रा**—स्त्री°————धन, सम्पत्ति
- **मात्रा**—स्त्री°————(छन्दः शास्त्र में) एक मात्रा का क्षण, ह्रस्व स्वर को उच्चारण करने में लगने वाला काल

- **मात्रा**—स्त्री°—-—-—तत्त्व
- **मात्रा**—स्त्री°—-—-—भौतिक संसार, भूतद्रव्य
- **मात्रा**—स्त्री°—-—-—नागरी के अक्षरों का ऊपरी (अतिरिक्त) भाग, अर्थात् मात्रा
- **मात्रा**—स्त्री°—-—-—कान की बाली
- **मात्रा**—स्त्री°—-—-—आभूषण, अलंकार
- **मात्राछन्दस्**—नपुं°—मात्रा-छन्दस्—-—आधीमात्रा का क्षण
- **मात्राछन्दस्**—नपुं°—मात्रा-छन्दस्—-—वह छंद जिसका विनिमय मात्राओं की गिनती के आधार पर होता हैं -उदा° आर्या
- **मात्रावृत्तम्**—नपुं°—मात्रा-वृत्तम्—-—वह छंद जिसका विनिमय मात्राओं की गिनती के आधार पर होता हैं -उदा° आर्या
- **मात्राभस्त्रा**—स्त्री°—मात्रा-भस्त्रा—-—बटवा
- **मात्रासङ्गः**—पुं°—मात्रा-सङ्गः—-—गार्हस्थय सामग्री या संपत्ति में आसक्ति या अनुराग
- **मात्रासमकः**—पुं°—मात्रा-समकः—-—एक प्रकार के छेदों का समूह
- **मात्रास्पर्शः**—पुं°—मात्रा-स्पर्शः—-—भौतिक संपर्क, भौतिक तत्त्वों के साथ इन्द्रियों का संयोग
- **मात्रिका**—स्त्री°—-—मात्रा + ट्क + टाप्—मात्रा, या छन्दः शास्त्र का ह्रस्वस्वर के उच्चारण में लगने वाला क्षण (=मात्रां)
- **मात्सर**—वि°—-—मत्सर + अण्, ठक् वा—डाह करने वाला, ईर्ष्यालु, विद्वेषी, असूयायुक्त
- **मात्सरी**—स्त्री°—-—मत्सर + अण्, ठक् वा—डाह करने वाला, ईर्ष्यालु, विद्वेषी, असूयायुक्त
- **मात्सरिक**—वि°—-—मत्सर + अण्, ठक् वा—डाह करने वाला, ईर्ष्यालु, विद्वेषी, असूयायुक्त
- **मात्सरिकी**—स्त्री°—-—मत्सर + अण्, ठक् वा—डाह करने वाला, ईर्ष्यालु, विद्वेषी, असूयायुक्त
- **मात्सर्यम्**—नपुं°—-—मत्सर + ष्यञ्—ईर्ष्या, डाहः, असूया, विद्वेष
- **मात्स्यिकः**—पुं°—-—मत्स्य + ठक्—मछुवा, माहीगीर
- **माथः**—पुं°—-—मथ् + घञ्—बिलोना, मंथन, विलोडन करना
- **माथः**—पुं°—-—-—हत्या, विनाश
- **माथः**—पुं°—-—-—मार्ग, सड़क
- **माथुर**—वि°—-—मथुरा + अण्—मथुरा से आया हुआ
- **माथुर**—वि°—-—-—मथुरा में उत्पन्न
- **माथुर**—वि°—-—-—मथुरा में रहने वाला
- **माथुरी**—स्त्री°—-—मथुरा + अण्—मथुरा से आया हुआ ?
- **माथुरी**—वि°—-—-—मथुरा में उत्पन्न ?

- **माथुरी**—वि°———–—मथुरा में रहने वाला ?
- **मादः**—पुं°——–मद् + घञ्—नशा, मस्ती
- **मादः**—पुं°———–—हर्ष, खुशी
- **मादः**—पुं°———–—घमंड, अहंकार
- **मादक**—वि°——–मद् + णिच् + ण्वुल—नशा करने वाला, उन्मत्त बनाने वाला, बेहोश करने वाला
- **मादक**—वि°——–—–आनन्ददायक
- **मादिका**—स्त्री°——–मद् + णिच् + ण्वुल—नशा करने वाला, उन्मत्त बनाने वाला, बेहोश करने वाला
- **मादिका**—स्त्री°———–—आनन्ददायक
- **मादनः**—पुं°———–—जलकुक्कुट
- **मादन**—वि°——–मद् + णिच् + ल्युट्—नशे में चूर करने वाला
- **मादनी**—स्त्री°——–मद् + णिच् + ल्युट्—नशे में चूर करने वाला
- **मादनः**—पुं°———–—कामदेव
- **मादनः**—पुं°———–—धतूरा
- **मादनम्**—नपुं°———–—नशा करना
- **मादनम्**—नपुं°———–—आनन्द देना, उल्लास देना
- **मादनम्**—नपुं°———–—लौंग
- **मादनीयम्**—नपुं°——–मद् + णिच् + अनीयर—एक नशीला पेय
- **मादृक्ष**—वि°——–—–मेरी भांति, मुझसे मिलता जुलता
- **मादृली**—स्त्री°———–—मेरी भांति, मुझसे मिलता जुलता
- **मादृश्**—वि°——–अस्मद् + दृश् + क्स (क्विप्, कञ् वा) मदादेशः आत्वम्—मेरी भांति, मुझसे मिलता जुलता
- **मादृशी**—स्त्री°——–अस्मद् + दृश् + क्स (क्विप्, कञ् वा) मदादेशः आत्वम्—मेरी भांति, मुझसे मिलता जुलता
- **भादृश**—वि°——–अस्मद् + दृश् + क्स (क्विप्, कञ् वा) मदादेशः आत्वम्—मेरी भांति, मुझसे मिलता जुलता
- **भादृशी**—स्त्री°——–अस्मद् + दृश् + क्स (क्विप्, कञ् वा) मदादेशः आत्वम्—मेरी भांति, मुझसे मिलता जुलता
- **माद्रकः**—पुं°——–मद्र + वुञ्—मद्र देश का राजकुमार
- **माद्रवती**—स्त्री°——–मद्र + मतुप्, वत्वम् अण् ङीप्—पाण्डु की द्वितीय पत्नी का नाम
- **माद्री**—स्त्री°——–मद्र + अण् + ङीत्—पाण्डु की द्वितीय स्त्री का नाम
- **माद्रीनन्दनः**—पुं°—माद्री-नन्दनः——–नकुल और सहदेव का विशेषण

- **माद्रीपतिः**—पुं॰—माद्री-पतिः—-—पाण्डु का एक विशेषण
- **माद्रेयः**—पुं॰—-—माद्री + ढ़क—नकुल और सहदेव का विशेषण
- **माधव**—वि॰—-—मधु + अण्, विष्णुपक्षे माया लक्ष्मयाः धवः ष॰ त॰—मधु की तरह मीठा
- **माधव**—वि॰—-—-—शहद से बना हुआ
- **माधव**—वि॰—-—-—वासन्ती
- **माधव**—वि॰—-—-—मधु दैत्य के वंशजो से संबंध रखने वाला
- **माधवः**—पुं॰—-—-—कृष्ण का नाम
- **माधवः**—पुं॰—-—-—कामदेव का मित्र वसन्त ऋतु
- **माधवः**—पुं॰—-—-—वैशाख मास
- **माधवः**—पुं॰—-—-—इन्द्र का नाम
- **माधवः**—पुं॰—-—-—परशुराम का नाम
- **माधवः**—पुं॰—-—-—यादवों का नाम (ब॰ व॰)
- **माधवः**—पुं॰—-—-—मायण का पुत्र एक प्रसिद्ध ग्रन्थकर्ता, सायण और भोगनाथ उसके भाई थे, लोगों की मान्यता है कि माधव पन्द्रहवीं शताब्दी में हुआ। यह बहुत ही प्रसिद्ध विद्वान था, कई ग्रन्थों की रचना का श्रेय इसे प्राप्त हैं। ऐसा माना जाता हैं कि सायण और माधव दोनों ने मिलकर संयुक्त रुप से चारों वेदों पर भाष्य लिखा
- **माधववल्ली**—स्त्री॰—-—-—कन्दयुक्त खांड
- **माधववल्ली**—स्त्री॰—-—-—शहद से बना हुआ एक प्रकार का पेय
- **माधववल्ली**—स्त्री॰—-—-—बासंती लता जिसके सुगंधित फूल आते हैं
- **माधववल्ली**—स्त्री॰—-—-—तुलसी
- **माधववल्ली**—स्त्री॰—-—-—कुट्टिनी, दूती
- **माधवश्री**—स्त्री॰—-—-—वसन्त कालीन सौन्दर्य
- **माधवकः**—पुं॰—-—माधव + वुञ्—एक प्रकार की नशीली शराब (मधु से बनाई गई)
- **माधविका**—स्त्री॰—-—माधवी + कन् + टाप्, ह्रस्व—माधवी लता
- **माधवी**—स्त्री॰—-—मधु + अण् + ङीप्—कन्दयुक्त खांड
- **माधवी**—स्त्री॰—-—-—शहद से बना हुआ एक प्रकार का पेय
- **माधवी**—स्त्री॰—-—-—बासंती लता जिसके सुगंधित फूल आते हैं
- **माधवी**—स्त्री॰—-—-—तुलसी

- **माधवी**—स्त्री°———–—कुट्टिनी, दूती
- **माधवीलता**—स्त्री°—माधवी-लता—–—वासन्ती लता
- **माधवीवनम्**—नपुं°—माधवी-वनम्—–—माधवी लताओं का उद्यान
- **माधवीय**—वि°—-—माधव + छ—माधवसंबंधी
- **माधुकर**—वि°—-—मधुकर + अण्—भौंरे से संबंध या मिलता-जुलता, जैसा कि 'माधुकरी वृत्तिः' में
- **माधुकरी**—स्त्री°—-—मधुकर + अण्—भौंरे से संबंध या मिलता-जुलता, जैसा कि 'माधुकरी वृत्तिः' में
- **माधुकरी**—स्त्री°—–——घर-घर जाकर भिक्षा मांगना, जिसप्रकार मधुमक्खी एक फूल से दूसरे फूल पर जाकर मधु एकत्र करती हैं
- **माधुकरी**—स्त्री°—–——पाँच भिन्न-भिन्न स्थानों से प्राप्त भिक्षा
- **माधुरम्**—नपुं°—–—मधुर + अण्—मल्लिका लता का फूल
- **माधुरी**—स्त्री°—–—माधुर + ङीप्—मिठास, मधुर या मजेदार स्वाद
- **माधुरी**—स्त्री°—–—–—खींची हुई शराब
- **माधुर्यम्**—नपुं°—-—मधुर + ष्यञ्—मिठास, सुहावनापन
- **माधुर्यम्**—नपुं°—–——आकर्षक, सौंदर्य, उत्कृष्ट सौन्दर्य
- **माधुर्यम्**—नपुं°—–——(काव्य में) मिठास, (मम्मट के अनुसार) काव्य रचनाओं में पाये जाने वाले तीन मुख्य गुणों में से एक
- **माध्य**—वि°—-—मध्य + अण्—केन्द्री, मध्यवर्ती
- **माध्यन्दिनः**—पुं°—–—मध्यंदिन + अण्—वाजसनेयिसंहिता की एक शाखा
- **माध्यन्दिनम्**—नपुं°—-—–—शुक्लयजुर्वेद की एक शाखा जिसका अनुसरण माध्यंदिन करते हैं
- **माध्यम**—वि°—-—मध्यम + अण्—मध्यवर्ती अंश से संबद्ध, केन्द्रीय, मध्यवर्ती, बिल्कुल मध्य का
- **माध्यमी**—स्त्री°—–—मध्यम + अण्—मध्यवर्ती अंश से संबद्ध, केन्द्रीय, मध्यवर्ती, बिल्कुल मध्य का
- **माध्यमक**—वि°—–—मध्यम + वुञ्, ठकू वा—मध्यवर्ती, केन्द्रीय
- **माध्यमिका**—स्त्री°—–—मध्यम + वुञ्, ठकू वा—मध्यवर्ती, केन्द्रीय
- **माध्यमिक**—वि°—–—मध्यम + वुञ्, ठकू वा—मध्यवर्ती, केन्द्रीय
- **माध्यमिकी**—स्त्री°—–—मध्यम + वुञ्, ठकू वा—मध्यवर्ती, केन्द्रीय
- **माध्यस्थम्**—नपुं°—–—मध्यस्थ + अण्—निष्पक्ष
- **माध्यस्थम्**—नपुं°—–—मध्यस्थ + अण्—तटस्थता, उदासीनता
- **माध्यस्थम्**—नपुं°—–—मध्यस्थ + अण्—मध्यस्थीकरण, बीच-बचाव करना
- **माध्यस्थ्यम्**—नपुं°—-—मध्यस्थ + ष्यञ् —निष्पक्ष

- **माध्यस्थ्यम्**—नपुं°—-—मध्यस्थ + ष्यञ् —तटस्थता, उदासीनता
- **माध्यस्थ्यम्**—नपुं°—-—मध्यस्थ + ष्यञ् —मध्यस्थीकरण, बीच-बचाव करना
- **माध्याह्निक**—वि°—-—मध्याह्न + ठक्—दोपहर से संबंध रखने वाला
- **माध्व**—वि°—-—मधु + अण्—मधुर, मीठा
- **माध्वी**—स्त्री°—-—मधु + अण्—मधुर, मीठा
- **माध्वः**—पुं°—-—मध्व + अण्—मध्वाचार्य का अनुयायी
- **माध्वी**—स्त्री°—-—-—एक प्रकार की शराब जो मधु से तैयार की जाती हैं
- **माध्वीकम्**—नपुं°—-—मधुना मधूकपुष्पेण निर्वृत्तम्-ईकक्—एक प्रकार की शराब जो मधूक वृक्ष के फूलों से तैयार की जाती हैं
- **माध्वीकम्**—नपुं°—-—-—अंगूरों से खीचीं हुई शराब
- **माध्वीकम्**—नपुं°—-—-—अंगूर
- **माध्वीकम्फलम्**—नपुं°—माध्वीकफलम्—-—एक प्रकार का नारियल
- **मान्**—भ्वा° आ° 'मन्' का इच्छा° = मीमांसते—-—-—
- **मान्**—भ्वा° पर°, चुरा° उभ° = 'मन्' का प्रेर°—-—-—
- **मानः**—पुं°—-—मन् + घञ्—आदर, सम्मान, प्रतिष्टा, सादर विचार
- **मानः**—पुं°—-—-—गर्व (अच्छे भाव में) आत्मनिर्भरता, आत्मप्रतिष्ठा
- **मानः**—पुं°—-—-—अहंकार, घमण्ड, अवलेप, आत्मविश्वास
- **मानः**—पुं°—-—-—सम्मान की आहत भावना
- **मानः**—पुं°—-—-—ईर्ष्यायुक्त क्रोध, डाह के कारण उद्दीप्तरोष (विशेषतः स्त्रियों में), क्रोध
- **मानम्**—नपुं°—-—-—मापना
- **मानम्**—नपुं°—-—-—माप, मापदण्ड
- **मानम्**—नपुं°—-—-—आयाम, संगणना
- **मानम्**—नपुं°—-—-—मापदण्ड, मापने का दण्डा, मानदण्ड
- **मानम्**—नपुं°—-—-—प्रमाण, सत्ताधिकार, प्रमाण या प्रदर्शन के साधन
- **मानम्**—नपुं°—-—-—समानता, मिलना-जुलना
- **मानासक्त**—वि°—मान-आसक्त—-—दर्पवान, अहंकारी, घमंडी
- **मानोन्नतिः**—स्त्री°—मान-उन्नतिः—-—बहुत आदर, भारी सम्मान
- **मानोन्मादः**—पुं°—मान-उन्मादः—-—घमंड का नाश

- **मानकलहः**—पुं°—मान-कलहः—-—ईर्ष्यायुक्त क्रोध से उत्पन्न झगड़ा
- **मानकलिः**—पुं°—मान-कलिः—-—ईर्ष्यायुक्त क्रोध से उत्पन्न झगड़ा
- **मानक्षतिः**—स्त्री°—मान-क्षतिः—-—सम्मान को क्षति, दीनता, अपमान, अप्रतिष्ठा
- **मानभङ्गः**—पुं°—मान-भङ्गः—-—सम्मान को क्षति, दीनता, अपमान, अप्रतिष्ठा
- **मानहानिः**—स्त्री°—मान-हानिः—-—सम्मान को क्षति, दीनता, अपमान, अप्रतिष्ठा
- **मानग्रन्थिः**—स्त्री°—मान-ग्रन्थिः—-—सम्मान या गर्व की क्षति
- **मानद**—वि°—मान-द—-—सम्मान करने वाला
- **मानद**—वि°—मान-द—-—घमंडी
- **मानदण्डः**—पुं°—मान-दण्डः—-—मापने का डंडा, गज
- **मानधन**—वि°—मान-धन—-—सम्मानरुपी धन से समृद्ध
- **मानधानिका**—स्त्री°—मान-धानिका—-—ककड़ी
- **मानपरिखण्डनम्**—नपुं°—मान-परिखण्डनम्—-—मानध्वंस, दीनता
- **मानमहत्**—वि°—मान-महत्—-—गौरव से समृद्ध, अत्यन्त दर्वीला
- **मानयोगः**—पुं°—मान-योगः—-—माप तोल की ठीक रीति
- **मानरन्ध्रा**—स्त्री°—मान-रन्ध्रा—-—एक प्रकार की जलमड़ी, एक छिद्रयुक्त जलकलश जो पानी में रखा हुआ शनैः शनैः भरता रहता है, उसी से समय की माप की जाती हैं
- **मानसूत्रम्**—नपुं°—मान-सूत्रम्—-—मापने की डोरी
- **मानसूत्रम्**—नपुं°—मान-सूत्रम्—-—(सोने की) जंजीर जो शरीर में पहनी जाय, करधनी
- **मानःशिल**—वि°—-—मनःशिला + अण्—मैनसिल से युक्त
- **माननम्**—स्त्री°—-—मान् + ल्युट्—सम्मान करना, आदर करना
- **माननम्**—स्त्री°—-—मान् + ल्युट्—हत्या
- **मानना**—स्त्री°—-—मान् + स्त्रियां टाप् —सम्मान करना, आदर करना
- **मानना**—स्त्री°—-—मान् + स्त्रियां टाप् —हत्या
- **माननीय**—वि°—-—मान् + अनीयर्—सम्मान के योग्य, आदरणीय, प्रतिष्ठित होने का अधिकारी (संबं के साथ)
- **मानव**—वि°—-—मनोरपत्यम् अण्—मनु से संबंध रखने वाला, या मनु के वंश में उत्पन्न
- **मानव**—वि°—-—-—मानवसंबंधी
- **मानवी**—स्त्री°—-—मनोरपत्यम् अण्—मनु से संबंध रखने वाला, या मनु के वंश में उत्पन्न

- **मानवी**—स्त्री°———-—मानवसंबंधी
- **मानवः**—पुं°———-—मनुष्य, आदमी, इन्सान
- **मानवः**—पुं°———-—मनुष्यजाती
- **मानवम्**—नपुं°—-——एक विशेष प्रकार का दंड
- **मानवेन्द्र**—पुं°—मानव-इन्द्र—-—मनुष्यों का स्वामी, राजा, प्रभु
- **मानवदेवः**—पुं°—मानव-देवः—-—मनुष्यों का स्वामी, राजा, प्रभु
- **मानवपतिः**—पुं°—मानव-पतिः—-—मनुष्यों का स्वामी, राजा, प्रभु
- **मानवधर्मशास्त्रम्**—नपुं°—मानव-धर्मशास्त्रम्—-—मनुसंहिता, मनुस्मृति
- **मानवराक्षसः**—पुं°—मानव-राक्षसः—-—मनुष्य के रुप में राक्षस या पिशाच
- **मानवत्**—वि°—-—मान + मतुप्, वत्वम्—घमंडी, अहंकारी, अभिमानी, दर्पवान्
- **मानवती**—स्त्री°———-—घमंडी या दर्पोद्धत स्त्री (ईर्ष्या के कारण क्रुद्ध)
- **मानव्यम्** —नपुं°—-—मानव + यत्—लड़कों का समूह
- **मानस**—वि°—-—मन एव, मनस इदं वा अण्—मन से संबंध रखने वाला, मानसिक, आत्मिक (विप° शारीरिक)
- **मानस**—वि°———-—मन से उत्पन्न, इच्छा से उदित
- **मानस**—वि°———-—केवल मनसा विचारणीय, कल्पनीय
- **मानस**—वि°———-—उपलक्षित, ध्वनित
- **मानस**—वि°———-—'भानस' सरोवर पर रहने वाला
- **मानसी**—स्त्री°—-—मन एव, मनस इदं वा अण्—मन से संबंध रखने वाला, मानसिक, आत्मिक (विप° शारीरिक)
- **मानसी**—स्त्री°———-—मन से उत्पन्न, इच्छा से उदित
- **मानसी**—स्त्री°———-—केवल मनसा विचारणीय, कल्पनीय
- **मानसी**—स्त्री°———-—उपलक्षित, ध्वनित
- **मानसी**—स्त्री°———-—'भानस' सरोवर पर रहने वाला
- **मानसः**—पुं°———-—विष्णु का एक रुप
- **मानसम्**—नपुं°———-—मन, हृदय
- **मानसम्**—नपुं°———-—कैलाश पर्वत पर स्थित एक पुनीत सरोवर
- **मानसम्**—नपुं°———-—एक प्रकार का नमक
- **मानसालयः**—पुं°—मानस-आलयः—-—राजहंस, मराल

- **मानसोत्क**—वि°—मानस-उत्क—-—मानसरोवर जाने के लिए उत्सुक
- **मानसौकस्**—पुं°—मानस-ओकस्—-—राजहंस
- **मानसचारिन्**—पुं°—मानस-चारिन्—-—राजहंस
- **मानसजन्मन्**—पुं°—मानस-जन्मन्—-—कामदेव
- **मानसजन्मन्**—पुं°—मानस-जन्मन्—-—राजहंस
- **मानसिक**—वि°—-—मनस् + ठञ्—मन से उत्पन्न, मन सम्बन्धी, आत्मिक
- **मानसिकी**—स्त्री°—-—मनस् + ठञ्—मन से उत्पन्न, मन सम्बन्धी, आत्मिक
- **मानसिकः**—पुं°—-—-—विष्णु का विशेषण
- **मानिका**—स्त्री°—-—मन् + णिच् + ण्वुल् + टाप्, इत्वम्—एक प्रकार की खींची हुई शराब
- **मानिका**—स्त्री°—-—-—एक प्रकार का तोल
- **मानित**—भू° क° कृ°—-—मान + इतच्—सम्मानित, आदरप्राप्त, प्रतिष्ठित
- **मानिन्**—वि°—-—मान् + णिनि—मानने वाला, समझने वाला, अभिमान करने वाला (समास के अन्त में) जैसा कि 'पंडितमानिन्' में
- **मानिन्**—वि°—-—-—सम्मान करने वाला, आदर करने वाला (समास के अन्त में)
- **मानिन्**—वि°—-—-—अभिमानी, घमण्डी, आत्माभिमानी
- **मानिन्**—वि°—-—-—आदरणीय, अतिसम्मानित
- **मानिन्**—वि°—-—-—अवज्ञापूर्ण, क्रोधयुक्त, रुष्ट
- **मानिन्**—पुं°—-—-—सिंह
- **मानिनी**—स्त्री°—-—-—आत्माभिमानिनी स्त्री, दृढ़ संकल्प वाली, पक्के निश्चय वाली, गर्वयुक्त (अच्छे अर्थों में)
- **मानिनी**—स्त्री°—-—-—कुपित स्त्री, (ईर्ष्यायुक्त गर्व के कारण) अपने पति से रुष्ट
- **मानिनी**—स्त्री°—-—-—एक प्रकार का सुगन्धयुक्त या महकदार पौधा
- **मानुष**—वि°—-—मनोरयम् - अण्, सुक् च—मनुष्य की, मानवी, इंसानी
- **मानुष**—वि°—-—-—कृपालु, दयालु
- **मानुषी**—स्त्री°—-—मनोरयम् - अण्, सुक् च—मनुष्य की, मानवी, इंसानी
- **मानुषी**—स्त्री°—-—-—कृपालु, दयालु
- **मानुषः**—पुं°—-—-—मनुष्य, मानव, इन्सान
- **मानुषः**—पुं°—-—-—मिथुन, कन्या और तुला राशियों का विशेषण
- **मानुषी**—स्त्री°—-—-—स्त्री

- **मानुषम्**—नपुं०—-—-—मनुष्यत्व
- **मानुषम्**—नपुं०—-—-—मानव प्रयत्न या कर्म
- **मानुषक**—वि०—-—मानुष + कन्—मनुष्य सम्बन्धी, इंसानी, मरणशील, मर्त्य
- **मानुषकी**—स्त्री०—-—मानुष + कन्—मनुष्य सम्बन्धी, इंसानी, मरणशील, मर्त्य
- **मानुष्यम्** —नपुं०—-—मनुष्य - अण्—मानव प्रकृति, मनुष्यत्व, इंसानियत
- **मानुष्यम्** —नपुं०—-—मनुष्य - अण्—मनुष्य जाति, मानवसंतति
- **मानुष्यम्** —नपुं०—-—मनुष्य - अण्—मानवसमुदाय
- **मानुष्यकम्**—नपुं०—-—मनुष्य -वुन् —मानव प्रकृति, मनुष्यत्व, इंसानियत
- **मानुष्यकम्**—नपुं०—-—मनुष्य -वुन् —मनुष्य जाति, मानवसंतति
- **मानुष्यकम्**—नपुं०—-—मनुष्य -वुन् —मानवसमुदाय
- **मानोज्ञकम्**—नपुं०—-—मनोज्ञ + वुञ्—सौन्दर्य, प्रियता, मनोहरता
- **मान्त्रिकः**—पुं०—-—मन्त्र + ठक्—वह जो मंत्र-तंत्र से सुपरिचित है, जादूगर, बाजीगर, ऐन्द्रजालिक
- **माथर्न्यम्**—नपुं०—-—मन्थर + ष्यञ्—मन्थरता, मन्दता, अकर्मण्यता
- **माथर्न्यम्**—नपुं०—-—-—दुर्बलता
- **मान्दारः**—पुं०—-—मन्दार + अण्—एक प्रकार का वृक्ष
- **मान्दारवः**—पुं०—-—मन्दार + अण्—एक प्रकार का वृक्ष
- **मान्द्यम्**—नपुं०—-—मन्द + ष्यञ्—मन्दता, सुस्ती, मन्थरता
- **मान्द्यम्**—नपुं०—-—-—जड़ता
- **मान्द्यम्**—नपुं०—-—-—दुर्बलता, निर्बल स्थिति, अग्निमांद्य
- **मान्द्यम्**—नपुं०—-—-—विराग, अनासक्ति
- **मान्द्यम्**—नपुं०—-—-—रोग, बीमारी, अस्वस्थता
- **मान्धातृ**—पुं०—-—मां धास्यति - माम् + धे तृच्—युवनाश्व का पुत्र एक सूर्यवंशी राजा (जो पिता के पेट से उत्पन्न हुआ था), ज्योंहि वह पेट से बाहर निकला कि ऋषियों ने पूछा 'कम् एष धास्यति' इस पर इन्द्र नीचे उतरा और उसने कहा मां धास्यति, इसीलिए वह बालक 'मांधातृ' के नाम से प्रसिद्ध हुआ
- **मान्मथ**—वि०—-—मन्मथ + अण्—काम से संबंध रखने वाला या काम से उत्पन्न
- **मान्मथी**—स्त्री०—-—मन्मथ + अण्—काम से संबंध रखने वाला या काम से उत्पन्न
- **मान्य**—वि०—-—मान् अचार्यां कर्मणि ण्यत्—मान करने के योग्य, आदरणीय

- **मान्य**—वि०—-——आदर किये जाने के योग्य, सम्माननीय, श्रद्धेय @ रघु० २।४५, @ याज्ञ० १।११
- **मापनम्**—नपुं०—-—मा + णिच् + ल्युट्, पुकागमः—मापना
- **मापनम्**—नपुं०—-——रुप बनाना, बनाना
- **मापनः**—पुं०—-——तराजू
- **मापत्यः**—पुं०—-—मा विद्यते अपत्यं यस्य—कामदेव
- **माम**—वि०—-—मम इदम् - अस्मद् + अण्, ममादेशः—मेरा
- **माम**—पुं०—-——संबोधन में मामा
- **मामक**—वि०—-—अस्मद् + अण्, ममकादेशः—मेरा मेरे पक्ष से संबंध रखने वाला
- **मामक**—वि०—-——स्वार्थी, लालची, लोभी
- **मामिका**—स्त्री०—-—अस्मद् + अण्, ममकादेशः—मेरा मेरे पक्ष से संबंध रखने वाला
- **मामिका**—स्त्री०—-——स्वार्थी, लालची, लोभी
- **मामकः**—पुं०—-——कंजूस
- **मामकः**—पुं०—-——माया
- **मामकीन**—वि०—-—अस्मद् + खच्, ममकादेशः—मेरा
- **मायः**—पुं०—-—माया अस्ति अस्य - माया - अच्—जादूगर, बाजीगर, ऐन्द्रजालिक
- **मायः**—पुं०—-——राक्षस, भूत प्रेत
- **माया**—स्त्री०—-—मीयते अनया - मा + य + टाप् बा० नेत्वम्—धोखा, जालसाजी, कपट, धूर्तता, दाँव, युक्ति, चाल
- **माया**—स्त्री०—-——जादूगरी, अभिचार, जादू-टोना, इन्द्रजाल
- **माया**—स्त्री०—-——अवास्तविंक या मायावी बिंब, कल्पनासृष्टि, मनोलीला, अवास्तविक आभास, छाया
- **माया**—स्त्री०—-——राजनैतिक दांवपेंच, चाल, युक्ति, कूटनीति की चाल
- **माया**—स्त्री०—-——(वेदान्त में) अवास्तविकता, एक प्रकार की भ्रान्ति जिसके कारण मनुष्य इस अवास्तविक विश्व को वास्तविक तथा परमात्मा से भिन्न अस्तित्ववान् समझता है
- **माया**—स्त्री०—-——(सांख्य में) प्रधान या प्रकृति
- **माया**—स्त्री०—-——दुष्टता
- **माया**—स्त्री०—-——दया, करुणा
- **माया**—स्त्री०—-——बुद्ध की माता का नाम
- **मायाचार**—वि०—माया-आचार—-—धोखे से काम करने वाला

- **मायात्मक**—वि॰—माया-आत्मक—-—मिथ्या, भ्रान्तिमान्
- **मायोपजीविन्**—वि॰—माया-उपजीविन्—-—जालसाजी और कपटपूर्ण जीवन बिताने वाला
- **मायाकारः**—पुं॰—माया-कारः—-—जादूगर, बाजीगर
- **मायाकृत्**—पुं॰—माया-कृत्—-—जादूगर, बाजीगर
- **मायाजीविन्**—पुं॰—माया-जीविन्—-—जादूगर, बाजीगर
- **मायादः**—पुं॰—माया-दः—-—मगरमच्छ
- **मायादेवी**—स्त्री॰—माया-देवी—-—बुद्ध की माता का नाम
- **मायासुतः**—पुं॰—माया-सुतः—-—बुद्ध
- **मायाधर**—वि॰—माया-धर—-—कपटपूर्ण, भ्रमात्मक
- **मायापटु**—वि॰—माया-पटु—-—धोखा देने में कुशल, जालसाज, ठग
- **मायाप्रयोगः**—पुं॰—माया-प्रयोगः—-—धोखा, जालसाजी या दाँवपेंच का प्रयोग
- **मायाप्रयोगः**—पुं॰—माया-प्रयोगः—-—जादू का प्रयोग
- **मायामृग**—वि॰—माया-मृग—-—मिथ्याहरिण, भ्रमात्मक या छाया मृग
- **मायायन्त्रम्**—नपुं॰—माया-यन्त्रम्—-—जादू-टोना
- **मायायोगः**—पुं॰—माया-योगः—-—जादू करना
- **मायावचनम्**—नपुं॰—माया-वचनम्—-—झूठे या कपटपूर्ण शब्द
- **मायावादः**—पुं॰—माया-वादः—-—भ्रान्ति का सिद्धान्त इस सिद्धान्त के अनुसार सारी सृष्टि मिथ्या समझी जाती है, बुद्धवाद
- **मायाविद्**—वि॰—माया-विद्—-—कपट जाल रखने में कुशल, या जादू की कला
- **मायासुतः**—पुं॰—माया-सुतः—-—बुद्ध का विशेषण
- **मायावत्**—वि॰—-—माया + मतुप्—कपटपूर्ण, जालसाज
- **मायावत्**—वि॰—-—-—भ्रान्तियुक्त, अवास्तविक, भर्मोत्पादक
- **मायावत्**—वि॰—-—-—इन्द्रजाल की कला में कुशल, जादू की शक्ति लगाने वाला
- **मायावत्**—पुं॰—-—-—कंस का विशेषण
- **मायावती**—स्त्री॰—-—-—प्रद्युम्न की पत्नी का नाम
- **मायाविन्**—वि॰—-—माया अस्त्यर्थे विनि—धोखेबाजी या चाल से काम लेने वाला, कूटयुक्ति का प्रयोग करने वाला, धोखेबाज, जालसाज
- **मायाविन्**—वि॰—-—-—जादू के कार्य में कुशल
- **मायाविन्**—वि॰—-—-—अवास्तविक, भ्रान्तिजनक

- **मायाविन्**—पुं°—————ऐन्द्रजालिक, जादूगर
- **मायाविन्**—पुं°—————बिल्ली
- **मायाविन्**—नपुं°—————माजूफल
- **मायिक**—वि°———माया + ठन्—कपटमय, जालसाज
- **मायिक**—वि°—————भ्रान्तिमान्, अवास्तविक
- **मायिकः**—पुं°—————जादूगर
- **मायिकम्**—नपुं°—————माजूफल
- **मायिन्**—वि°———माया + इनि—धोखेबाजी या चाल से काम लेने वाला, कूटयुक्ति का प्रयोग करने वाला, धोखेबाज, जालसाज
- **मायिन्**—वि°———माया + इनि—जादू के कार्य में कुशल
- **मायिन्**—वि°———माया + इनि—अवास्तविक, भ्रान्तिजनक
- **मायिन्**—पुं°———माया + इनि—बाजीगर
- **मायिन्**—पुं°———माया + इनि—धूर्त, ठग
- **मायिन्**—पुं°———माया + इनि—ब्रह्मा या काम का नामान्तर
- **मायुः**—पुं°———मि + उण्—सूर्य
- **मायुः**—पुं°—————पित्त, पेत्तिक रस (इस अर्थ में नपुं° भी)।
- **मायूर**—वि°———मयूर + अण्—मोर से संबंध रखने वाला या मोर से उत्पन्न होने वाला
- **मायूर**—वि°—————मोर के पंखों से बना हुआ
- **मायूर**—वि°—————(गाड़ी की भाँति) मोर द्वारा खींचा जाने वाला
- **मायूर**—वि°—————मोर को प्रिय
- **मायूरी**—स्त्री°———मयूर + अण्—मोर से संबंध रखने वाला या मोर से उत्पन्न होने वाला
- **मायूरी**—स्त्री°—————मोर के पंखों से बना हुआ
- **मायूरी**—स्त्री°—————(गाड़ी की भाँति) मोर द्वारा खींचा जाने वाला
- **मायूरी**—स्त्री°—————मोर को प्रिय
- **मायूरम्**—नपुं°—————मोरों का समूह
- **मायूरकः** —पुं°———मयूर + वुञ्—मोर पकड़ने वाला
- **मायूरिकः**—पुं°———मयूर + ठक्—मोर पकड़ने वाला
- **मारः**—पुं°———मृ + घञ्—हत्या, वध, कतल

- **मारः**—पुं°—-—-—बाधा, विघ्न, विरोध
- **मारः**—पुं°—-—-—कामदेव
- **मारः**—पुं°—-—-—प्रेम, प्रणयोन्माद
- **मारः**—पुं°—-—-—धतूरा
- **मारः**—पुं°—-—-—अनिष्ट, (बौधों के अनुसार) विनाशक
- **माराङ्क**—वि°—मार-अङ्क—-—'प्रेमचिह्नित' प्रेम के संकेत करने वाला
- **माराभिभू**—पुं°—मार-अभिभू—-—बुद्ध का विशेषण
- **मारारिः**—पुं°—मार-अरिः—-—शिव
- **माररिपुः**—पुं°—मार-रिपुः—-—शिव
- **मारात्मक**—वि°—मार-आत्मक—-—हत्यारा
- **मारजित्**—पुं°—मार-जित्—-—शिव का विशेषण
- **मारजित्**—पुं°—मार-जित्—-—बुद्ध का विशेषण
- **मारकः**—पुं°—-—मृ + णिच् + ण्वुल—कोई घातक रोग, महामारी
- **मारकः**—पुं°—-—-—कामदेव
- **मारकः**—पुं°—-—-—हत्या करने वाला, विनाशकर्ता
- **मारकः**—पुं°—-—-—बाज
- **मारकत**—वि°—-—मरकत + अण्—पन्ने से संबद्ध
- **मारकती**—स्त्री°—-—मरकत + अण्—पन्ने से संबद्ध
- **मारणम्**—नपुं°—-—मृ + णिच् + ल्युट्—हत्या, वध, कतल, विनाश
- **मारणम्**—नपुं°—-—-—शत्रु का विनाश करने के लिए किया गया जादूटोना
- **मारणम्**—नपुं°—-—-—फूंकना, राख कर देना
- **मारणम्**—नपुं°—-—-—एक प्रकार का विष
- **मारिः**—स्त्री°—-—मृ + णिच् + इन्—घातकरोग, महामारी
- **मारिः**—स्त्री°—-—-—हत्या, बर्बादी, विनाश
- **मारिच**—वि°—-—मरिच + अण्—मिर्च का बना हुआ
- **मारिची**—स्त्री°—-—मरिच + अण्—मिर्च का बना हुआ

- **मारिषः**—पुं॰—-—मा रिष्यति हिनस्ति - मा + रिष् + क—किसी मुख्य पात्र को सुत्रधार द्वारा नाटक में संबोधित करने के लिए सम्मानयुक्त रीति, आदरणीय, श्रद्धेय
- **मारी**—स्त्री॰—-—मारि + ङीष्—प्लेग, घातक रोग, संक्रामक रोग
- **मारी**—स्त्री॰—-—-—घातक या मारक रोगों की अधिष्ठात्री देवता दुर्गा
- **मारीचः**—पुं॰—-—-—ताडका और सुन्द राक्षस की सन्तान, मारीच नाम का राक्षस। यह स्वर्णमृग का रुप धारण करके राम को सीता से दूर भगा ले गया था जिससे कि रावण को सीता का अपहरण करने का अवसर मिल गया
- **मारीचः**—पुं॰—-—-—एक विशाल या राजकीय हाथी
- **मारीचः**—पुं॰—-—-—एक प्रकार का पौधा
- **मारीचम्**—नपुं॰—-—-—मिर्च की झाड़ियों का संग्रह
- **मारुण्डः**—पुं॰—-—-—साँप का अण्डा
- **मारुण्डः**—पुं॰—-—-—गोबर
- **मारुण्डः**—पुं॰—-—-—पथ, मार्ग, सड़क
- **मारुत**—वि॰—-—मरुत् + अण्—मरुत् संबंधी या मरुत् से उत्पन्न होने वाला
- **मारुत**—वि॰—-—-—वायु से संबंध रखने वाला, वायवी, हवाई
- **मारुती**—स्त्री॰—-—मरुत् + अण्—मरुत् संबंधी या मरुत् से उत्पन्न होने वाला
- **मारुती**—स्त्री॰—-—-—वायु से संबंध रखने वाला, वायवी, हवाई
- **मारुतः**—पुं॰—-—-—हवा
- **मारुतः**—पुं॰—-—-—वायु का देवता, पवन की अधिष्ठात्री देवता
- **मारुतः**—पुं॰—-—-—श्वास लेना
- **मारुतः**—पुं॰—-—-—प्राण, शरीर के तीन मूल रसों (वात, पित्त, कफ) में से एक
- **मारुतः**—पुं॰—-—-—हाथी की सूंड
- **मारुतम्**—नपुं॰—-—-—स्वाती नाम का नक्षत्र
- **मारुताशनः**—पुं॰—मारुत-अशनः—-—साँप
- **मारुतात्मजः**—पुं॰—मारुत-आत्मजः—-—हनुमान के विशेषण
- **मारुतात्मजः**—पुं॰—मारुत-आत्मजः—-—भीम के विशेषण
- **मारुतसुतः**—पुं॰—मारुत-सुतः—-—हनुमान के विशेषण
- **मारुतसुतः**—पुं॰—मारुत-सुतः—-—भीम के विशेषण

- **मारुतसूनुः**—पुं°—मारुत-सूनुः—–—हनुमान के विशेषण
- **मारुतसूनुः**—पुं°—मारुत-सूनुः—–—भीम के विशेषण
- **मारुतिः**—पुं°—–—मरुतोऽपत्यम् - इञ्—हनुमान के विशेषण
- **मारुतिः**—पुं°—–—–—भीम के विशेषण
- **मार्कण्डः**—पुं°—-—मृकण्डोः अपत्यम् - अण्—एक प्राचीन ऋषि का नाम
- **मार्कण्डेयः**—पुं°—-—मृकण्डु + ढक्—एक प्राचीन ऋषि का नाम
- **मार्कण्डेयपुराणम्**—नपुं°—मार्कण्डेय-पुराणम्—-—(इस ऋषि द्वारा प्रणीत) एक पुराण
- **मार्ग्**—भ्वा° पर°, चुरा° उभ°<मार्गति>,<मार्गयति>,<मार्गयते>—–—–—खोजना, ढूंढना
- **मार्ग्**—भ्वा° पर°, चुरा° उभ°<मार्गति>,<मार्गयति>,<मार्गयते>—–—–—तलाश करना, पीछे पड़ना
- **मार्ग्**—भ्वा° पर°, चुरा° उभ°<मार्गति>,<मार्गयति>,<मार्गयते>—–—–—प्राप्त करने का प्रयत्न करना, कोशिश करते रहना
- **मार्ग्**—भ्वा° पर°, चुरा° उभ°<मार्गति>,<मार्गयति>,<मार्गयते>—–—–—निवेदन करना, प्रार्थना करना, याचना करना
- **मार्ग्**—भ्वा° पर°, चुरा° उभ°<मार्गति>,<मार्गयति>,<मार्गयते>—–—–—विवाह के लिए मांगना
- **मार्ग्**—चुरा° उभ° <मार्गयति>,<मार्गयते>—–—–—जाना, हिलना-जुलना
- **मार्ग्**—चुरा° उभ° <मार्गयति>,<मार्गयते>—–—–—सजाना, अलंकृत करना
- **परिमार्ग्**—चुरा° उभ°—परि-मार्ग्—–—खोजना, ढूंढना
- **मार्गः**—पुं°—–—मार्ग् + घञ्—रास्ता, सड़क, पथ (आलं°भी)
- **मार्गः**—पुं°—–—–—क्रम, रास्ता, भूखंड (जो पार कर लिया गया हो)
- **मार्गः**—पुं°—–—–—पहुँच, परास
- **मार्गः**—पुं°—–—–—किण, ब्रणचिह्न
- **मार्गः**—पुं°—–—–—ग्रहपथ
- **मार्गः**—पुं°—–—–—खोज, पूछताछ, गवेषणा
- **मार्गः**—पुं°—–—–—नहर कुल्या, जलमार्ग
- **मार्गः**—पुं°—–—–—साधन, रीति
- **मार्गः**—पुं°—–—–—सही मार्ग, उचित पथ
- **मार्गः**—पुं°—–—–—पद्धति, रीति, प्रणाली, क्रम, चलन
- **मार्गः**—पुं°—–—–—शैली, वाक्यविन्यास
- **मार्गः**—पुं°—–—–—गुदा, मलद्वार

